९

परिहरेवि सहियए[1] निवेइय अणुकमेण वररूव-राइय ।
लज्जमाणाए साणणं करि परामुहं सरसुहाणणं ।
अमियतेय-वर-कंठ-कंदले घित्त माल विहिणा सुकोमले ।
धय-वडोह-परि-झंपियंबरे णरह पेक्खमाणहँ सयंवरे ।
5 कुसुममाल ताराए मालिया रुणुरुणंत-छप्परण-लालिया ।
मुक्क झत्ति सिरिविजय-कंधरे खयर-मणु हरंतीए बंधुरे ।
करि विवाहु णिय-सुवह सोहणं खेयरावणीसर-विमोहणं ।
चक्कवट्टि-हलहर-विसज्जिओ अक्ककित्ति अहियहिं अणिज्जिओ ।
तुट्ठमाणु कहकहव णिग्गओ तणुरुहेण सहुँ णियपुरं गओ ।
10 भुंजिऊण चक्कवइ-लच्छिया महि तिखंड जुत्ता समिच्छिया ।
णिय-णियाण-वसु कन्हु सुत्तओ मरेवि रुद्द-झाणेण पत्तओ ।
घत्ता—दुत्तरदुक्खोहे सत्तम णरइ सपाउ ।
तक्खणे मेत्तेण तेतीसंबुहि-आउ ॥१२६॥

१०

तं पेक्खेवि विलवइ सीरहरु णयणंसु वाहँ सिंचिय-अहरु ।
विहुणिय-सिरु कर हय-उरु वि तिह मुणिवरहँ विमणु विद्दवइ जिह ।
थविरहिँ मति-यणहिँ वोहियउ वर वयणहिँ कहव विमोहियउ ।
तेण वि परियाणेवि गइ भवहो असरण-दुहयर खण-भंगुरहो ।
5 परिमोक्ख[1] सोउ अणु-मरण-मणा हरिकंत सयंपह विहुरमणा ।
विणिवारिवि वयणहिँ सुहकरहिँ मह-मोह-जाय-पीडा-हरहिँ ।
णिय जस धवलिम पिहियंवरहो हुववहु देविणु पीयंवरहो ।
सिरिविजयहो अप्पिवि सयल महिँ भव-दुह-भय-भीएँ लच्छि सहिँ ।
हलिणा पणवेवि णिप्पंकयए[2] मुणि कणयकुंभ पय-पंकयईं ।
10 जिण-दिक्ख गहिय सिक्खा सहिया सहुँ णिव-सहसेँ माया-रहिया ।
तव तेएँ घाय-चउक्क हणि केवलणाणेण तिलोउ मुणि ।
घत्ता—पुव्वईं संवोहि सेस-कम्म-परिचत्तु ।
गइ धम्मु सहाय बलु मोक्खाळए पत्तु ॥१२७॥

---

९. D. पां° ।
१०. १. D. क्खं । २. D. °यं° ।

## ९

### द्युतिप्रभा-अमिततेज एवं सुतारा-श्रीविजयके साथ विवाह सम्पन्न तथा त्रिपृष्ठ—नारायणकी मृत्यु

सखियों द्वारा अनुक्रमसे निवेदित श्रेष्ठ सौन्दर्यादि गुणोंवाले राजाओंको छोड़कर सरस—सुहावनी तथा लज्जितमुखी उस द्युतिप्रभाने अपना मुख फेरकर अमिततेजके सुकोमल कण्ठ-स्थलमें विधिपूर्वक जयमाला डाल दी।

ध्वजपटोंके समूहसे परिकम्पित आकाशस्थित स्वयंवर-मण्डपमें नर-राजाओंके देखते-देखते ही खेचरोंके मनको हरण करनेवाली सुताराने रुणझुण-रुणझुण करते हुए भ्रमरों द्वारा सुशोभित ५ पुष्पमालाको शीघ्र ही श्रीविजयके सुन्दर गलेमें डाल दी।

इस प्रकार खेचर-राजाओंको मोहित करनेवाले अपनी पुत्रीके शुभ-विवाहको सम्पन्न करके शत्रुजनों द्वारा अनिर्जित वह अर्ककीर्ति चक्रवर्ती ( त्रिपृष्ठ ) एवं हलधर ( विजय ) द्वारा विसर्जित किया गया। वह अर्ककीर्ति भी सन्तुष्ट होकर जिस किसी प्रकार ( बहन स्वयंप्रभाको छोड़कर ) अपने पुत्रके साथ वहाँसे निकलकर अपने नगर पहुँचा। १०

तीनों खण्डवाली पृथ्वीसे युक्त चक्रवर्ती-पदरूपी लक्ष्मीका समिच्छित भोग करके सोते-सोते ही अपने निदानके वशसे रौद्रध्यानपूर्वक मरकर पापी त्रिपृष्ठ—

घत्ता—तत्काल ही दुस्तर दुखोंके गृह-स्वरूप तेंतीस सागरकी आयुवाले सातवें नरकमें जा पहुँचा ॥१२६॥

## १०

### त्रिपृष्ठ—नारायणकी मृत्यु और हलधरको मोक्ष-प्राप्ति

उस त्रिपृष्ठ—नारायणकी दुर्गति देखकर नयनाश्रुप्रवाहसे सिंचित अधरवाला वह सीरधर (—विजय ) विलाप करने लगा। उसने अपने हाथोंसे सिर-उर आदिको ऐसा विधुनित कर डाला जिस प्रकार कि मुनिवरोंका मन विद्रवित हो जाता है। स्थविर मन्त्रियोंने उसे बोधित किया तथा उपदेश-प्रद प्रवचनोंसे जिस किसी प्रकार उसे विमोहित—( मूर्च्छारहित ) किया। उस ( हलधर ) ने भी अशरणरूप दुखकारी एवं क्षण-भंगुर भव-गतिको जानकर तथा अनुजके मरण सम्बन्धी ५ मनके शोकको छोड़कर, विधुर मनवाली हरिकान्ता-स्वयंप्रभाको भी महान् मोहके कारण उत्पन्न पीड़ाको हरनेवाले सुखकारी वचनोंसे सान्त्वना देकर; अपने यशसे धवलित आकाश रूपी वस्त्रसे आच्छादित पीताम्बरधारी त्रिपृष्ठ—नारायणका अग्निदाह कर तथा संसारके दुखसे भयभीत होकर, श्रीविजयके लिए लक्ष्मी सहित समस्त पृथ्वीका राज्य सौंप दिया ( तत्पश्चात् ) उस हली ( विजय ) ने निष्कम्प मुनिराज कनककुम्भके चरण-कमलोंमें प्रणाम कर मायाविहीन एक सहस्र १० राजाओं सहित शिक्षाविधिपूर्वक जिन-दीक्षा ग्रहण कर ली और अपने तप-तेजसे उसने घातिया-चतुष्कका हनन कर केवलज्ञान द्वारा त्रिलोकको सुना।

पूर्व-सम्बोधित शेष अघाति-कर्मोंको भी नष्ट कर गतिमें सहायक धर्म द्रव्यकी सहायतासे बल (—विजय ) ने मोक्षालय प्राप्त किया ॥१२७॥

## ११

एत्थंतरे णरइ विचित्तु दुहु　　अणुहुंजे विणु अलहंतु सुहु ।
कह-कहव विणिग्गउ कय हरिसे[१]　　सरि-सर-सिहरिहिँ भारह वरिसे[२] ।
सो चक्कपाणि पिंगल-णयणु　　भंगुर-दाढा-भासुर-वयणु ।
सीहयरिहिं भीसणु सीहु हुओ　　णं वइवसुसइ अवयरिउ हुओ ।
5　अविरय-दुरियासउ पुणुवि हरि　　गउ पढमणरइ करि पाउ मरि ।
जो हरि गउ णरइ मइंद मुणि　　सो तुहुँ संपइ एवहिँ णिसुणि ॥
णरय-भव-समुब्भउ दुहु कहमि　　णिय-मइ-अणुसारेँ णउरहमि ।
पावेवि कसणु किमि-कुल-वहणु　　दुग्गंध-हुंड-संठाण तणु ।
उवरासु पएसहो परिचडइ　　णं वाणु अहो-गइ पुणु पडइ ॥
10　भय-भरिय-चित्तु तं णिएवि णिरु　　णारय-जणु घग्घर-घोर गिरु ॥

घत्ता—जंपइ "मरु मारि- धरे धरे" तं णिसुणेवि ।
सो णारउ चित्ति चिंतइ सिरु विहुणेवि ॥१२८॥

## १२

को हउँ किं मइँ किउ चिरु दुरिउ　　जेणेत्थ समुप्पण्णउँ तुरिउ ।
इय चिंततहो तहो हवइ लहो　　विवरीओहिँ-पविहिय-कलहो ।
णाणेण तेण सव्वु वि मुणइँ　　पंचविह दुक्ख णिहणिउँ[१] कणइँ ।
हुयवहे घिवंति नारय मिलिवि　　पायंति धूँमुहुँ[२] निद्दलिवि ।
5　पीलिज्जंतउ जंतेहिं णिरु　　विलवइ विमुक्क-कारुन्न-गिरु ।
अइ कूर-तिरिय-निद्दलिय तणु　　कंदंतु महाभय-भरिय-मणु ।
सह-जाय-तन्ह धरि सुक्कु मुहुँ　　भज्जंतु झत्ति वइरिय-विमुहुँ ।
पइसइ वइतरणिहि तरियगइ　　विस-पाणिय-पाण-निहित्त-मइ ।
नारइयहिँ उहय-तड-ट्ठियहिँ　　कर-णिहिय-कुलिस-भय-ल्लट्ठियहिं ।
10　पुणु पुणु वि धरेविणु गाहियइँ　　णाणाविह दुक्खहे साहियइँ ।
कह कहव लहेविणु रंध पहु　　आरुहइ महीहर-सिहरि लहु ।

घत्ता—हरि-कंकराल पुंडरीय हउ तम्मि ।
अइ असुहु लहेवि पइसइ तरु-गहणम्मि ॥१२९॥

---

११. १. D. °सेव । २. D. °सि । ३. D. मणु ।
१२. १. D. णिणिउ । २. D. धूमुहुं ।

## ११

### त्रिपृष्ठ—नारायण नरकसे निकलकर सिंहयोनिमें, तत्पश्चात् पुनः प्रथम नरकमें उत्पन्न। नरक-दुख-वर्णन

इसी मध्यमें त्रिपृष्ठ—नारायणने नरकमें विचित्र दुखोंको भोगा, वहाँ वह लेश मात्र भी सुखानुभव न कर सका। जिस किसी प्रकार वह चक्रपाणि नदी और तालाबोंसे हर्षित भारतवर्षमें एक पर्वत-शिखरपर पिंगल-नेत्र, भयानक दाढ़ों एवं तमतमाते वदनवाला तथा सिंहोंमें भी भयानक सिंह योनिमें उत्पन्न हुआ। वह ऐसा प्रतीत होता था, मानो दूसरा वैवस्वत-पति—यमराज ही अवतरित हुआ हो। ५

निरन्तर दुरिताशय वह हरि—त्रिपृष्ठका जीव ( सिंह ) पापकारी कार्य करके पुनः प्रथम नरकमें जा पहुँचा।

हरिका वह जीव—मृगेन्द्र जिस नरकमें जाकर उत्पन्न हुआ वहाँके दुखको अपनी बुद्धिके अनुसार कहना चाहता हूँ; ( क्योंकि ) उसे कहे बिना रहा नहीं जाता। अतः अब तुम उसे सुनो—"कृमि-समूहका वहन करनेवाले, दुर्गन्धि पूर्ण, हुण्डक संस्थानवाले तथा काले शरीरको १० प्राप्त कर ( वे नारकी ) जहाँ उत्पन्न होते हैं, उस स्थानसे बाणकी तरह नीचेकी ओर मुख करके वे ( नरक भूमिपर ) गिर पड़ते हैं। भयाक्रान्त चित्तवाले दूसरे नारकी उसे देखकर भयंकर घरघराती हुई आवाज में—

घत्ता—कहते हैं—'मारो', 'मारो', 'पकड़ो', 'पकड़ो'। उसे सुनकर वह नारकी अपना सिर धुनता हुआ मनमें विचारता है—॥१२८॥ १५

## १२

### नरक-दुख-वर्णन

"मैं कौन हूँ ? मैंने पूर्वभवमें क्या पाप किया था ? जिस कारण मैं तत्काल ही यहाँ उत्पन्न हो गया।" इस प्रकार विचार करते हुए उस नारकी ( त्रिपृष्ठके जीव ) को तत्काल ही कलह करानेवाला कुअवधिज्ञान उत्पन्न हो गया। उसने अपने उस कुअवधिज्ञानसे कण-कण तक जान लिया तथा पाँच प्रकारके दुखोंसे पीड़ित हो गया। उसे नारकी जन मिलकर अग्निमें झोंक देते थे, मुख फाड़कर धुआँ पिला देते थे, यन्त्रों ( कोल्हू ) से पेल डालते थे। वह करुणाजनक दहाड़ ५ मारकर विलाप करता रहता था। अति क्रूर तिर्यंचों द्वारा विदारित शरीरसे युक्त वह भयंकर भयसे आक्रान्त होकर क्रन्दन करता रहता था। सहज ही उत्पन्न प्यासके कारण मुख सूखता रहता था, फिर भी वैरीजन बार-बार शीघ्रतापूर्वक उसका विदारण करते रहते थे और विष-मिश्रित पानी पिलाकर मार डालनेके विचारसे उसे वैतरणी नदीमें त्वरित-गतिसे प्रवेश करा देते थे। वहाँ उस नदीके दोनों किनारोंपर बैठे नारकीजन हाथमें लिये हुए वज्रमय लाठियोंसे १० बार-बार उसे मारकर डुबाते रहते थे और इस प्रकार नाना प्रकारके दुख देते रहते थे। जिस किसी प्रकार कोई छिद्र स्थल पाकर शीघ्र ही वह पृथिवीतलपर आ पाता था—

घत्ता—तब, वहाँ भी विकराल मुखवाले सिंह और व्याघ्रों द्वारा हत होनेके कारण अत्यन्त दुखी हो वह ( बेचारा ) सघन वृक्षोंवाले वनमें प्रवेश कर जाता था ॥१२९॥

## १३

तहिँ खेयं[1]-खीणंगु खणु जाम वीसमइँ   न लहेइ केण्णवि पयारेण तारमइँ ।
अइ निसिय-मुह-सत्थ-सम-पत्त-मुक्खेहिँ   तरुवराहिँ दारियइँ परिविहिय-दुक्खेहिँ ।
दंसाइँ कीडेहिँ[2] कूरेहिँ दंसियइँ   वज्जमय तुंडेहिं भक्खवि विहंसियइँ ।
हुयवहि घिवेऊण मुग्गर पहारेहिँ   धूरियइँ[3] मारियँइँ पर-पाण-हारेहिँ ।
5 करवत्त तिक्खग्ग-धाराहिँ फाडियइँ   दिढु वंधि लुट्टँलि पुणु पुणु वि ताडियइँ ।
वज्ज-मय-नारीहु आलिंगणं देइ   नारइय-वयणेहिँ कारुन्नु कंदेइ ।
अवि-महिस-मायंग-कुक्कुडहँ तणु लेइ   असुरेरिउ झत्ति कोवेण धावेवि ।
आरत्त नयणेहिं दिक्खेवि जुज्झेइ   सहुँ अवर-णारइयसंघेण मुज्झेइ ।
कर-चरण-जुय रहिउ तरुवराहिँ आरुहइ   नारइय-संदोहु देखेवि संखुहइ ।
10 निय-मइए सुहुमंभि पविरयइ जं जं जि   पयणेइ फुडु भूरि तहो दुक्खु तं तं जि ।
इय नरय-दुक्खाइँ सहिऊण तुहुँ जाउ   खर-नहर-निद्दलिय करिकुंभ मयराउ ।

घत्ता—इय हरिणाहीस तुज्झु भवावलि वुत्त ।
एवहिं पुणु चित्तु थिरु करि सुणु समजुत्त ॥१३०॥

## १४

अविरइ कसाय जोएहिँ थिउ   मिच्छत्त पमायहिँ णिरउ जिउ ।
परिणाम वसिं तहो संभवइ   फुडु वंधु तिलोयाहिउ चवइ ।
वंधेण चउग्गइ गइ लहइ   गय अणुवंधिं विग्गहु धरइ ।
विग्गहहु होंति इंदियइँ लइ   इंदियहिँ वि जायइँ विसयरइँ ।
5 विसयरइहि पुणरवि दोस चिरु   भवसायरि हिंडइ तेहिं निरु ।
वय-संजुउ आइ-वयहिँ रहिउ   इय वंधु जिणेहिँ जीवहो कहिउ ।
सो मयवइ होहि पसम निलउ   विरयहिँ कसाय दोसहँ विलउ ।
कुमयाणुवंधु परिहरिवि लहु   जिगवर-मउ मणि भावहिँ दुलहु ।
ससमइँ सयलइँ जीवइ गणिवि   वह-रह विहुणहिं जिणमउ मुणिवि ।
10 अहो जंपंतउ इंदियहिं सुहु   हर वर मणि जाणहि तं जि दुहु ।

घत्ता—णव-विवरहिँ जुत्तु असुइ सुरालि-णिवद्धु ।
किम कुल-संपुन्नु खइ मलेण उद्धद्धु ॥१३१॥

---

१३. १. D. खेयर । २. D. में यह पद नहीं है । ३-४. D. इं । ५. D. °ट्टां° । ६. J. V. कु° ।
७. . °चिण ।

## १३

### नरक-दुख वर्णन

उस सघन-वृक्षमें खेद-खिन्न अंगवाला वह ( त्रिपृष्ठका जीव ) कुछ क्षण विश्राम करना चाहता था, किन्तु किसी भी प्रकार वहाँ आराम नहीं पाता था। शस्त्रोंके समान अति तीक्ष्ण मुखवाले पैने पत्तोंसे युक्त वृक्षों द्वारा नानाविध दुखोंके साथ उसे विदीर्ण कर दिया जाता था। दंसमसक आदि दुष्ट कीड़ों द्वारा डस लिया जाता था, वज्रमयी चोंचोंसे खाया जाकर नष्ट कर दिया जाता था फिर अग्निमें झोंककर प्राणापहारी मुद्गर-प्रहारोंसे चूरा जाता था। कर-पत्र—आरारूपी तीक्ष्ण खड्ग-धारासे फाड़ डाला जाता था, दृढ़तापूर्वक बाँधकर तथा लिटाकर उसे बार-बार पीटा जाता था। वज्रमयी नारीसे आलिंगित किया जाता था। नारकियोंके सम्मुख वह करुण-क्रन्दन करता था, और भी, भैंसा, हाथी व कुक्कुटके शरीर धारण कर तथा असुर कुमार ( जातिके देवों ) द्वारा प्रेरित होकर वह शीघ्र ही क्रोधपूर्वक दौड़कर लाल-लाल नेत्रोंसे देखता था और अन्य नारकियोंके साथ हड़बड़ाकर जूझ पड़ता था। नारकियोंके झुण्डको देखते ही क्षुब्ध होकर दोनों हाथों और पैरोंसे रहित होनेपर भी (शाल्मलि—) वृक्षपर चढ़ जाता था। अपनी बुद्धिसे सुखप्रद मानकर ( उसने ) जो-जो भी उपाय किये वे-वे सभी उसे निश्चय ही अधिक दुखद ही सिद्ध हुए—इस प्रकारके नरकके दुखोंको सहकर तू अपने खर-नखोंसे करि-कुम्भको विदीर्ण कर देनेवाला मृगराज हुआ है।

घत्ता—इस प्रकार हे हरिणाधीश, तेरी भवावलि कही। अब पुनः चित्त स्थिर कर आगे की सुन ॥१३०॥

## १४

### अमिततेज मुनि द्वारा मृगराजको सम्बोधन। सांसारिक सुख दुखद ही होते हैं

अविरति, कषाय और योगोंमें स्थित तथा मिथ्यात्व और प्रमादमें निरत यह जीव, परिणामोंके वश ( अपने योग्य ) बन्ध—कर्मबन्ध करता है और ( चारों गतियोंमें ) उत्पन्न होता है, ऐसा त्रिलोकाधिपने स्पष्ट कहा है। वह बन्धसे चतुर्गति रूप गमनको प्राप्त करता है। गतियोंके अनुबन्धसे ही वह विग्रहको धारण करता है। विग्रहसे शीघ्र ही इन्द्रियाँ मिलती हैं, इन्द्रियोंसे विषय-रति उत्पन्न होती है। विषय-रतिसे पुनरपि राग-द्वेष उत्पन्न होते हैं। जिनके कारण वह चिरकाल तक निरन्तर ही भवसागरमें घूमता-भटकता रहता है। जीवका यह कर्मबन्ध व्यय-युक्त अथवा आदि-व्ययसे रहित है, ऐसा जिनेन्द्रने कहा है। अतः हे मृगपति, तू शान्तिका निलय बन, तथा विरती बनकर कषाय-दोषोंका विलय कर, कुमति—मिथ्यात्वके अनुबन्धका शीघ्र ही त्याग कर, जिनवरके दुर्लभ मतकी अपने मनमें भावना कर, अपने समान ही समस्त जीवोंको गिन, जिनमतका स्मरण कर ( जीवोंके ) वधसे रतिविहीन हो, अरे, जिसे इन्द्रियोंका सुख कहा जाता है, हे सिंह, उसे भी तू दुख ही जान।

घत्ता—यह काय नौ-छिद्रोंसे युक्त, अपवित्र, शिरा-समूहसे बँधा हुआ, कृमि-समूहसे भरा हुआ, विनश्वर तथा मलसे परिपूर्ण रहती है ॥१३१॥

१५

दुग्गंधु चम्म-पडलिं छइउ णाणा विहु-वाहिहिँ परिलइउ।
पयडट्ठि-विहिय-दिढ-जंतु-समु रस-वस-रुहिरंतावलिय समु।
परिसु सरीरु एउ जाणि तुहुँ कुरु सीह ममत्तहो मणु वि मुहुँ।
जइ इच्छहि मयवइ मोक्ख सुहु लहु दुविहु परिग्गहु मिल्लि तुहु।
5 घर-पुर-नयरायर-परियणइँ गो-महिसि-दास-कंचण-कणइँ।
पयइँ वाहिरइँ परिग्गहइँ तज्जियहि समणि नं दुग्गहइँ।
मिच्छत्त-वेय-रायहिँ सहिया हासाइय-दोससया अहिया।
चत्तारि कसाय-समासियइँ अब्भंतर-संगइँ भासियइँ।
इय जाणि चिंति अप्पउ जे तुहुँ वर-बोह-सुदंसण-गुणहिँ सहुँ।
10 इय राय-समागम-लक्खणइँ भिण्णइँ भावाइँ विलक्खणइँ।
जइ णिवसहि संजम-धरणिहरे सम्मत्त गुहोयरि तिमिर हरे।

घत्ता—सम-णहहिँ दलंतु कूर कसाय गइंद।
ता तुहुँ फुडु भव्वु होहि मइंदु मइंद ॥१३२॥

१६

हिययरु ण किं पि सुहमाणसहो कम्मक्खउ ते ण होइ परहो।
जिण वयणु-रसायणु पविउलुवि कण्णंजलि-पुडहि पियहि खलु वि।
विसय-विस-तिसा णिरसिवि णरहो अजरामरत्तु विरयइ न कहो।
कोवग्गि समंबुहि उवसमहिँ अइमद्दवेण माणु वि दमहिँ।
5 अज्जव गुणेण माया जिणहिँ धुव लोहु सउच्च उच्च मणहिँ।
भो वीहइ जइ ण परीसहहँ उवसम रइ हरिवर दूसहहँ।
ता तुज्झ विमलयरु जसु सयलु धवलइ धरणीयलु गयणयलु।
परमेट्ठि-पाये-पंकय-जुय हो विरयहि पणामु बुहयण-थुव हो।
परिहरु तिसल्ल दोसइँ भयइँ परिपालि पयत्तँ अणुवयइँ।

10 घत्ता—णिय देह ममत्तु परिदूरुज्झइ चित्तु।
कुरु हरिणाहीस जो करुणेण पवित्तु ॥१३३॥

---

१५. १. J. V. मँ।
१६. १. D. V. °व। २. D. J. V. पँ। ३. D. J. V. कण्णेण।

## १५

### मृगराजको सम्बोधन

यह काय दुर्गन्धरूप, चर्मपटलसे आच्छादित, नाना प्रकारकी व्याधियोंमें परिलिप्त, विकट हड्डियोंसे युक्त दृढ़ यन्त्रके समान है तथा पंचरस, वसा, रुधिर और अंतड़ियोंसे युक्त है। हे सिंह, यह जानकर तू ममत्वसे (अपने) मनको विमुख कर। हे मृगपति ! यदि तू मोक्ष-सुखको चाहता है तो शीघ्र ही दोनों प्रकारके परिग्रहोंको त्याग। दुर्ग्रहोंके समान ही घर, पुर, नगर, आकर, परिजन, गो, महिष, दास, कंचन और कठा (धान्य), रूप बाह्य परिग्रहोंको अपने मनसे हटा। ५ मिथ्यात्व, वेद, एवं राग सहित हास्य (रति, अरति, शोक, भय, जुगुप्सा) आदि अहितकारी दोषोंसे युक्त तथा चार कषायें ये अभ्यन्तर-परिग्रह कहे गये हैं। इन्हें जानकर तू सम्यग्ज्ञान एवं सम्यग्दर्शनादि गुणोंसे युक्त आत्माका चिन्तन कर। इस प्रकार रागके समागमके लक्षणोंको विलक्षण भावरूप एवं भिन्न समझ। जब तू संयमरूपी पर्वतकी अज्ञानान्धकारका हरण करनेवाली १० सम्यक्त्वरूपी गुफामें निवास करेगा तथा—

घत्ता—हे मृगेन्द्र, वहाँ तू अपने उपशम भावरूप नखोंसे क्रूर कषायरूपी गजेन्द्रोंका दलन करेगा तब वहाँ स्पष्ट ही भव्य मतीन्द्र—ज्ञानी बनेगा ॥१३२॥

## १६

### सिंहको सम्बोधन—करुणासे पवित्र धर्म ही सर्वश्रेष्ठ है

मनका विचारा हुआ कोई भी भौतिक सुख हितकारी नहीं होता, क्योंकि उससे कर्मक्षय नहीं हो पाता। (इस प्रकार) दुष्ट स्वभाव होते हुए भी उस सिंहने जिनवाणीरूपी रसायनका अपने कर्णरूपी अंजलि-पुटोंसे पान किया। विषयरूप विषकी तृषाका निरसन, कहो कि, किस भव्य-पुरुषको अजर-अमर नहीं बना देता ? (हे सिंह तू) अपनी क्रोधाग्निको शमरूपी समुद्रसे शान्त कर, अति उत्तम मार्दवसे मानका दमन कर, आर्जव-गुणसे मायाको जीर्ण (शीर्ण) कर, ५ शौच (अन्तर्बाह्य पवित्रता) पूर्ण उच्च मनसे लोभको छोड़। हे हरिवर, यदि तू दुस्सह परीषहोंसे न डरेगा (और) उपशममें रत रहेगा, तब तेरा समस्त निर्मल यश धरणीतल एवं गगनतलको धवलित कर देगा। (अब तू) बुधजनों द्वारा स्तुत पंच-परमेष्ठियोंके चरण-कमलोंमें प्रणाम कर। तीनों शल्यों, दोषों, मदोंको छोड़, तथा प्रयत्नपूर्वक अणुव्रतोंका पालन कर।

घत्ता—हे हरिणाधीश, अपने चित्तसे शरीरके प्रति ममत्व-भावका सर्वथा परित्याग कर १० तथा जो करुणासे पवित्र है उस (धर्म) को (पालन) कर ॥१३३॥

१७

तुह चित्ति विसुद्धि हवेवि जिह सहसत्ति पयत्तें करहि तिह ।
वे पंकज मेत्तु हो पंचमुह णिच्छउ मुणि अच्छइ आउ तुह ।
भणु तियरण-विहिणा ताम णिरु णिय पावजाउ जो आउ थिरु ।
सार-यर-समाहिए णित्तु कुरु सण्णासु हियए धरि पंचगुरु ।
5 भो गय-भय तुहुँ एयहो भवहो हो होसि भरहें पाउब्भवहो ।
दहमइ भरि जिणवरु सुरमहिउ कमलोयरेण मुणिणा कहिउ ।
अम्हहुँ अग्गाइँ किंपि ण रहिउ अम्हेहिं वि नियमणे सद्दहिउ ।
तुह बोहणत्थु तहो वयणु सुणि अम्हेत्थ समागय एउ मुणि ।
मुणिवर भणु णिप्पहु हुइ जइवि भव्वत्थें होइ सप्पिहु तइवि ।
10 वयविरु अणुसासेवि तव[२] पहु हरि-तणु फंसेवि स-यरेण लहु ।

घत्ता—समणिच्छिय वाणि गय मुणिवर गयणेण ।
अवलोविज्जंत हरिणा थिर-णयणेण ॥१३४॥

१८

एत्थंतरे अणरए जाय-मणे सीहहो मुणि-विरहें कहो-ण जणे ।
संतहँ विओउ पयणइँ असुहु मयवइ मेल्लिवि मुणिवरह दुहु ।
सहुँ संगें सइ अणसणहिँ ठिउ तत्थ वि सिल-उवरे मुणे विहिउ ।
विणिहिय-तणु णिवडिउ सिलए जिह ण चलइ दंडु व हरिणारि तिह ।
5 जह वर-गुण-गण-वर भावणेहिँ हुउ सुद्ध-लेसु अइ-पावणेहिँ ।
पवणायव-सीय-परीसहहँ पीडा ण गणइं मण-दूसहहँ ।
दंसमसय-दट्ठु विसम धरइ धीरत्तणु खणु वि न परिहरइ ।
छुह तण्हा विवसु न खणु वि हुउ जिणवर-गुरु-रंजिउ सीहु मुउ ।
सुह-धम्म-फलेण मइंदु गउ सोहम्म सग्गे करि पाव खउ ।
10 अमरहरे मणोरमे देउ हुउ णामेण हरिद्धउ पबल-भुउ ।

घत्ता—सस-रयणि-देहु णिरुवम-रूव-णिवासु ।
सम्मत्त हो सुद्धि पयणइँ सोखु न कासु ॥१३५॥

---

१७ १. J. V °को । २. J. V. °व ।

## १७

### सिंहको प्रबोधित कर मुनिराज गगन-मार्गसे प्रस्थान कर जाते हैं

( हे सिंह— ) तू ऐसा प्रयत्न कर, जिससे सहसा ही तेरे हृदयमें विशुद्धि उत्पन्न हो जाये। हे पंचमुख—सिंह, अब तेरी आयु मात्र दो पक्ष ( एक माह ) की ही शेष है, इसे तू निश्चय जान। अतः अब जो आयु शेष है उसमें ( तू ) बतलायी गयी, त्रिकरण-विधिसे अपने ( समस्त ) पापोंको दूर कर। हृदयमें पंचगुरु धारण करके सारभूत समाधि द्वारा नित्य संन्यास धारण कर। हे निर्भय, एक ही भवमें तेरा प्रादुर्भाव भरतक्षेत्रमें होगा। दसवें भवमें तू देवों द्वारा प्रशंसित 'जिनवर' बनेगा। ऐसा कमलाकर नामक मुनिराजने ( तुम्हारे विषयमें ) कहा है। ( उन्होंने जो कहा था सो सब तुम्हें कह ही दिया ) अब आगे हमारा कुछ भी ( कार्य शेष ) नहीं रहा। ( उनके उपदेश-पर ) हमने भी अपने मनमें श्रद्धान किया है। तथा तुम्हें भी सम्बोधित करनेके लिए उन मुनि ( कमलाकर ) का आदेश सुनकर ही मैं यहाँ आया हूँ। यद्यपि मुनिवर तो अपने मनमें निस्पृह ही होते हैं तथापि भव्य जनोंके लिए वे स-स्पृह होते हैं। इस प्रकार कहकर, तत्त्व-पथका अनुशासन कर तथा शीघ्र ही सिंहके शरीरका स्पर्श कर।

घत्ता—समभावसे निश्चित वाणीवाले वे मुनिवर हरिवरके स्थिर नेत्रों द्वारा देखे जाते हुए गगन-मार्गसे चले गये ॥१३४॥

## १८

### सिंह कठिन तपश्चर्याके फलस्वरूप सौधर्मदेव हुआ

उन मुनिराजके चले जानेपर उनके विरहमें सिंहका मन अन-रत अर्थात् दुखी हो गया। सन्त-जनोंका वियोग, कहो कि, किसके दुखका कारण नहीं बनता? किन्तु वह मृगपति मुनिवरके वियोगका दुख अन्तर्बाह्य परिग्रहोंके साथ ही त्यागकर तथा ( मुनि द्वारा कथित विधिसे ) अपना हित मानकर अनशन हेतु एक शिलापर बैठ गया। जब वह हरिणारि—सिंह अपना शरीर स्थिर कर शिलातलपर पड़ गया तब वह दण्डकी तरह स्थिर हो गया ( चलायमान न हुआ )। यतिवरके गुण-गणोंके प्रति अति पवित्र भावनाओंसे वह सिंह शुद्ध-लेश्या परिणामवाला हो गया। मनको अत्यन्त दुस्सह पीड़ा देनेवाली पवनसे आतप और शीत-परीषहोंकी पीड़ाको भी वह कुछ न समझता था। दंश-मशकोंसे डसा हुआ होनेपर भी वह समभाव धारण किये रहा तथा एक क्षणको भी उसने धैर्यका परित्याग न किया। क्षुधा और पिपासासे वह एक क्षणको भी विवश न हुआ। इस प्रकार वह सिंह जिनवरके गुणोंमें अनुरक्त रहकर ही मरा। शुभ धर्मध्यानके फलस्वरूप पापोंका क्षय कर वह मृगेन्द्र सौधर्म-स्वर्गमें गया और वहाँ मनोरम अमर विमानमें प्रबल-भुजाओं-वाला हरिध्वज नामका देव हुआ।

घत्ता—उस देवका अनुपम-सौन्दर्यका निवासस्थल शरीर सात रत्नि प्रमाण था। सम्यक्त्व-शुद्धि किसके लिए सुखप्रद नहीं होती? ॥१३५॥

## १९

जय जय सद्दिहिँ अहिणंदियउ देवेहि मिगयरिणु वंदियउ ।
सुरणारिहिँ मंगल-धारिणिहिँ गायउ घण-वय मण-हारिणिहिँ ।
तहो सद्दे सो वि समुट्ठियउ चिंततउ मणे उक्कंठियउ ।
को हउँ सुपुण्णु किं मइँ कियउ अवरें जम्मंतरे संचियउ ।
5 तहिँ समइँ अवहिणाणेण मुणि णियचरिउ सयलु संसउ विहुणि ।
तत्थहो जाएविणु सुरेहिँ सिहुँ कम-कमल जुवलु मुणिवरहो तहो ।
पणवेप्पिणु तेण समच्चियउ कंचण कमलहिँ सुहु संठियउ ।
पुणु-पुणु हरिसिय चित्तेण निरु जंपिउ अवलोएँ तेण चिरु ।
जो दुरिय कूवे[3] णिवडंतु हरे तुम्हेंं उद्धरियउ पुरउ सरि ।
10 वर वयण वरत्तहिँ बंधिवरु सोहउ एवहि सुरु सीहचरु ।
जाइउ जुवि-उज्जोविय गयणु उण्णइ ण करइ कहो मुणिवयणु ।
इय भणि मुणि-पय-पुज्जेवि अमरु पणवेप्पिणु सहसा गउ सहरु ।
तहिँ णिवसइ सो सुमरंतु मणे सुर णियरालंकिउ खणे जि खणे ।
तं जसु णामें विहडइ दुरिउ जो वर केवल लच्छिए कलिउ ।
15 घत्ता—विस-रह-चक्कासु णेमिचंद जस धामु ।
जय सिरिहर मेत्त परिणिण्णासिय कामु ॥१३६॥

इय सिरि-वड्ढमाण-तित्थयर-देव-चरिए पवर-गुण-रयण-णियर-भरिए विबुह-सिरि-सुकइ-सिरिहर विरइए साहु सिरि णेमिचंद अणुमण्णिए सीह-समाहि-लंभो णाम छट्ठो परिछेओ सम्मत्तो[1] ॥ संधि ६ ॥

यः सर्व्वदा तनुभृतां जनितप्रमोदः
सद्बंध मानस समुद्भव तापनोदः ।
सर्व्वज्ञ सद्वृष महारथ चक्रणेमि,
नन्दत्वसौ शुभमतिर्भुवि नेमिचन्द्रः ॥

१९ १. D. °इ. । २. D. चि. । ३. D. णॅ ।
१. D. समत्तो ।

## १९

### वह सौधर्मदेव चारण-मुनियोंके प्रति कृतज्ञता प्रकट करने हेतु उनकी सेवामें पहुँचता है

देवोंने उस मृगरिपु (—सिंहके जीव ) हरिध्वज—देवका जय-जय शब्दोंसे अभिनन्दन कर वन्दना की। मंगल-द्रव्य धारण करनेवाली मनोहारी देवियोंने तार स्वरसे मंगल-गीत गाये। उन देवांगनाओंके संगीतसे वह हरिध्वज देव भी जागृत हो उठा तथा उत्सुकतावश मनमें विचारने लगा कि—"मैं कौन हूँ, पिछले जन्ममें मैंने कौन-से उत्तम पुण्योंका संचय किया था ?" उसी (विचार करते ) समय उसने अवधि-ज्ञानसे समस्त संशयोंको दूर कर अपना समस्त पिछला ५ जीवन-चरित जान लिया।

वह हरिध्वज देव अन्य देवोंके साथ पुनः ( भरतक्षेत्र स्थित ) उन्हीं मुनिवरके चरण-कमलोंमें पहुँचा और उसने प्रणाम कर स्वर्ण-कमलोंसे उनकी पूजा की फिर प्रसन्नतापूर्वक वहीं बैठ गया। चिरकालके बाद ( समाधि टूटनेपर ) मुनि द्वारा देखे जानेपर हर्षित चित्तपूर्वक उसने कहा—"पिछले जन्ममें आपने अपने हितोपदेशरूपी बड़ी भारी रस्सीके द्वारा अच्छी तरह १० बाँधकर पापरूपी कुएँमें पड़े हुए जिस सिंहका उद्धार किया था, वही सिंहका जीव मैं हूँ जो गगन-को उद्योतित करनेवाले इन्द्रके समान देव हुआ हूँ।" ( आप ही ) कहिए कि मुनि-वचन किसकी उन्नति नहीं करते ?

इस प्रकार कहकर तथा मुनि-पदोंकी पूजा कर वह देव प्रणाम कर शीघ्र ही अपने निवास-स्थानकी ओर चला गया। देव-समूहोंसे अलंकृत वह हरिध्वज देव स्वर्गमें निवास करता हुआ भी १५ अपने मनमें प्रतिक्षण उन मुनिवरोंका स्मरण करता रहता था। जिनका नाम लेने मात्रसे ही पापोंका क्षय हो जाता था तथा जो उत्तम केवल-लक्ष्मीसे युक्त थे।

घत्ता—धर्मरूपी रथके चक्कोंको आशुगति एवं नियमित रूपसे चलाते रहनेवाले यशोधाम नेमिचन्द्र तथा कामवासनाको नष्ट कर, जयश्रीके निवास-स्थल श्री श्रीधर कविकी मैत्री (निरन्तर) बनी रहे ॥१३६॥ २०

**छठवीं सन्धि की समाप्ति**

**इस प्रकार प्रवर गुण-रत्न-समूहसे भरे हुए विबुध श्री सुकवि श्रीधर द्वारा विरचित साधु श्री नेमिचन्द्र द्वारा अनुमोदित श्री वर्धमान तीर्थंकर देव चरितमें सिंह-समाधि लाभ नामका छठवाँ परिच्छेद समाप्त हुआ ॥सन्धि ६॥**

**आशीर्वाद**

जो सदा जीवोंको प्रमुदित करता रहता है, जो सद्बन्धु जनोंके मनके सन्तापका हरण करता रहता था, जो सर्वज्ञके हितकारी महारथके चक्रकी नेमिके समान था ऐसा वह शुभमति ( आश्रयदाता ) नेमिचन्द्र पृथ्वीतलपर जयवन्त रहे ॥

## संधि ७

### १

एत्थंतरे जीव णिरंतरे धादइसंडि सुदीवए।
वित्थिण्णइँ णयरे रवण्णइँ बारह ससि-रवि-दीवए॥

पुव्वामरगिरि-पुव्व विहाईए विउल-विदेहंतरि विक्खायए।
वच्छा-विसउ मणोहरु णिवसइ जहिँ मुणि-गणु भवियण-मणु हरिसइ।
5 सीया-सरि-तड-माय-विलग्गउ घर-सिहरावलि-णहयल-लग्गउ।
पंचवीस जोयण-उत्तुंगउ कीलमाण-गय-णयरहिँ चंगउ।
पंचास-जि-जोयण-वित्थिण्णउँ रुप्पय-मउ मणियर-गण चित्तउ।
जहिँ सव्वत्थ जंति णिब्भंगउ करँ-करवाल-किरण-सामंगउ।
दूवियाउ दिवसे विस-रयणिउँ णहयले मुत्तिमंत णं रयणिउँ।
10 जसु कंतु वि ण कुडु सेविज्जइ अमर-विहूयणेण मेल्लिज्जइ।
दिक्खिवि खयरिहु कंति अमाणेँ णिय माणसे लज्जा वहमाणेँ।
तओ उत्तरसेणिए सुर-मणहरु णिवसइ पुरु कणयरु तिमिरहरु।
जिहिँ णिवडंतु खयरि-मुह-पंकए सासाणिल-वसेण णिप्पंकए।

घत्ता—करहउ पुणु अइ स-हरिस-मणु णिवडइ मय-मत्तउ अलि।
15 कोमल-करे णयण सुहंकरे रत्तुप्पल-संकए वलि॥१३७॥

### २

तहिँ विज्जाहरवइ कणयप्पहु जेण जिणिवि अरियणु किउ णिप्पहु।
करइ रज्जु बुहयण-रंजंतउ भामिणि-माणुण्णइँ भंजंतउ।
भूसण-छवि-विच्छुरिय-णहंगणु रूव लच्छि मोहिय-तियसंगणु।
जसु असिवरे णिवसइ जयसिरि सइ अचल भएणवमण्णेवि णुमइ।
5 संचरंति आरह णिसियाणण एवहे धार वइरि-खउ-आणण।
तित्थमलिँ ण मुह णर-कुल-दिणमणि ण णियइ रणेँ इहु सुहड-सिरोमणि।
एउ मण्णेवि ण पुरउ समहियए जसु पयाउ ओसारइ अहियए।

---

१. १. D. ग्गिरि। २. D. °यँ°। ३. D. घँ°। ४. D. क्ख।
२. १. D. °णे°। २. D. °ल्लि°। ३. J. णु।

# सन्धि ७

## १

### धातकीखण्ड वत्सादेश तथा कनकपुर नगरका वर्णन

इसके अनन्तर जीवोंसे निरन्तर व्याप्त १२ सूर्यों एवं १२ चन्द्रोंसे दीप्त, सुन्दर विस्तीर्ण नगरोंसे युक्त धातकी खण्ड द्वीपमें—

पूर्व-सुमेरुके पूर्व-विभाग स्थित विशाल विदेह क्षेत्रमें विख्यात एवं मनोहर वत्सा नामक देश है, जहाँ मुनि-गण भव्यजनोंके मनको हर्षित करते रहते हैं। वह वत्सादेश सीता नदीके तटसे लगा हुआ था तथा उसके भवनोंके शिखरसमूह नभस्तलको छूते रहते थे। वहाँ क्रीड़ा करते हुए ५ गमनचरोंसे युक्त २५ योजन ऊँचा एक चंगा ( सुन्दर ) विजयार्ध पर्वत है, जो ५० योजन चौड़ा, रौप्य वर्णवाला तथा मणि-किरणोंसे चित्र-विचित्र है। जहाँ सर्वत्र धुली हुई ( अर्थात् पानी उतरी हुई ) करवालकी किरण-रेखाके समान लगनेवाली श्यामांगियाँ—अभिसारिकाएँ दिनमें भी रात्रिके समान निराबाध होकर जाती-आती थीं। वे ऐसी प्रतीत होती थीं, मानो नभस्तलकी मूर्तिमती रात्रियाँ ही हों। जिस विजयार्द्धके कूटशिखर अति कान्तिमान् होनेके कारण अमरवधुओं द्वारा १० सेवित न थे, उनके द्वारा वे त्याग दिये गये थे। क्योंकि वे ( अमरवधुएँ ) खेचरोंको उन कूटोंकी अप्रमाण कान्ति दिखा-दिखाकर अपने मनमें लज्जित होती रहती थीं।

उस विजयार्द्धकी उत्तर श्रेणीमें सुरोंके मनको हरण करनेवाला तथा तिमिरको नष्ट करनेवाला कनकपुर नामका एक नगर स्थित है, जहाँ विद्याधरियोंके निष्कलंक मुख-कमलोंपर श्वासकी गन्धके कारण पड़ते हुए तथा— १५

घत्ता—हाथोंसे हटाये जानेपर भी पुनः-पुनः अति हर्षित मनसे भ्रमर-समूह मदोन्मत्त होकर मँडराता रहता है तथा नेत्रोंको शुभ लगनेवाले ( विद्याधरियोंके ) कोमल करोंपर रक्त-कमलको आशंकासे वह भ्रमर-समूह बलि-बलि हो जाता है ॥१३७॥

## २

### हरिध्वज देव कनकपुरके विद्याधर नरेश कनकप्रभके यहाँ कनकध्वज नामक पुत्रके रूपमें उत्पन्न होता है

उस कनकपुरमें विद्याधरोंका स्वामी कनकप्रभ ( निवास करता ) था, जिसने अरिजनोंको जीतकर उन्हें निष्प्रभ ( अथवा निष्पथ ) कर दिया था। जो बुधजनोंका मनोरंजन तथा मानियोंके मानकी उन्नतिका भंग करता हुआ राज्य कर रहा था। उसके भूषणोंकी कान्ति नभांगणको भी विस्फुरायमान करती थी। उसके रूपकी शोभा त्रिदशांगनाओंको भी मोहित करनेवाली थी, जिसकी खड्गमें जयश्री स्वयं ही ( आकर ) अचल रूपसे निवास करती है, मानो वह ( जयश्री ) ५ उसके भयसे अपमानित होकर ही उसमें ( अचल रूपसे ) रहने लगी हो। वैरीजनोंके मुखोंका क्षय करनेवाली इसी तलवारकी धारसे ( भयभीत होकर ) वैरीजन आरम्भमें ही नीचा मुख करके चलने लगते थे, नरकुलके लिए सूर्य समान उस राजाके सम्मुख तीक्ष्ण सूर्य भी म्लान-मुख हो जाता था। वह रणक्षेत्रमें सुभट-शिरोमणियोंको नहीं देखता था, मानो यही समझकर उस ( राजा ) के प्रतापने शत्रुओंको वहाँसे हटा दिया हो। १०

तहो पिय पीवर-पीण-पओहर कणयमाल णामेण मणोहर ।
10 पविमल-सीलाहरण-विहूसिय लावण्णालंकरिय अदूसिय ।
पइहँ सग्गु मुएवि हरिद्धउ सुउ जायउ णामें कणयद्धउ ।
घत्ता—उप्पण्णए कंचण वण्णए कुल सिरिजम्मि गुणड्ढिय ।
तम णिग्गमे छण चंदुग्गमे जलणिहि-वेल व वड्ढिय ॥१३८॥

३

णिव-विज्जा-चउक्कु तहो बुद्धिए पडिगाहिउ सहसत्ति विसुद्धिए ।
आसाचक्कु विरेहइ दित्तिए धवलत्तण-जिय-ससहर-कित्तिए ।
जो जोव्वण-सिरि-णिलयं भोरुहु सेलिंधालंकरिय-सिरोरुहु ।
जेणंत रिउ-वग्गु विणिज्जिउ तिरयणेहिं परदारु विवज्जिउ ।
5 जं अवलोइवि चिंतहिं पुरयण णिच्चलंग संठिय विंभिय-मण ।
किं इउ मुत्तिवंतु मयरद्धउ किं वा रूवहो अवहि विसुद्धउ ।
जसु मुह-कमलें पडेविणु नवलइ पुर-कामिणि-कडक्ख-सिरि ण चलइ ।
तन्हा-वस मेल्लंति सुतुट्ठी दुव्वल-ढोरि व पंके चहुट्ठी ।
तेण सजणणा एसें सुंदरि मार-मइंद-महीहर-कंदरि ।
10 मणि गण जडियाहरण पसाहिय वर कणयप्पह कण्ण विवाहिय ।
घत्ता—सो भज्जए सलज्जए सहइ ताव-हरु लोयहँ ।
महियलि तिह णव-जलहरु जिह विज्जुलियए गय-सोयहँ ॥१३९॥

४

तो विण्णि वि सपणय-मण थक्कहिँ परवर-विहडण खणु वि न सक्कहिँ ।
णं लावण्ण-विसेसालंकिय जलहि-वलय अहणिसु णिस्संकिय ।
तेण विउल-वणे काणणे लयहरे णव-पल्लव-सेज्जायले मणहरे ।
पणय-कोव-वस-विप्फुरियाहर [1]सामाणिज्जइ तुंग-पओहर ।
5 ताए सहिउ सो आएवि मंदरे सुरहरेण सुर-सेविय सुंदरे ।
गुरु-भत्तिए पुज्जइ जिण-गेहइँ पवर-पसूण-णिलीण-दुरेहइँ ।
एक्कहिँ दिणे देविणु णिव-सिरि तहो भव भीएण नरिंदें पुत्तहो ।
सुमइ-मुणीसर-पय पणवेप्पिणु लइय [4]दिक्खकरणारि जिणेप्पिणु ।

४. १. J. को° । २. J. सो । ३. J. V. भ. । ४. D. इ° ।

उस राजा कनकप्रभकी सुपुष्ट एवं स्थूल स्तनवाली कनकमाला नामकी मनोहर प्रिया थी, जो निष्कलंक एवं निर्दोष शीलरूपी आभूषणसे विभूषित एवं लावण्यसे अलंकृत थी।

उक्त दोनों ( कनकप्रभ एवं कनकमाला ) के यहाँ वह हरिध्वज नामक ( त्रिपृष्ठका जीव—सिंह ) सौधर्मदेव स्वर्गसे चयकर कनकध्वज नामक पुत्रके रूपमें जन्मा।

घत्ता—जिस कनकवर्णवाले ( कनकध्वज ) के उत्पन्न होते ही कुलश्री उसी प्रकार बढ़ने लगी, जिस प्रकार शुभ चन्द्रमाके उदित होनेपर तथा तमके चले जानेपर जलनिधिरूप बेल बढ़ने लगती है ॥१३८॥ १५

३

## राजकुमार कनकध्वजका सौन्दर्य वर्णन। उसका विवाह राजकुमारी कनकप्रभा के साथ सम्पन्न हो जाता है

उस कनकध्वजकी विशुद्ध बुद्धिने चारों राजविद्याओंको शीघ्र ही ग्रहण कर लिया। ( उसके प्रभावके कारण ) दिशा-समूह दीप्तिसे चमकने लगा, कीर्तिकी धवलिमाने चन्द्रमाको भी जीत लिया। जो यौवनरूपी श्रीके निवास-स्थलके लिए कमलके समान था, जिसके केश शैलीन्ध्र-पुष्पोंसे अलंकृत थे, जिसने अन्तरंग शत्रु—काम, मद, लोभ, ईर्ष्या, अहंकार आदिपर विजय प्राप्त कर ली थी, ( पाणिग्रहीता ) स्त्री रत्नोंके अतिरिक्त परस्त्रियोंका त्याग कर दिया था। ५ पुरजन जिसे देखकर स्तम्भित एवं विस्मित मनवाले होकर ठिठके रह जाते थे और अपने मनमें विचार करने लगते थे कि क्या यह मूर्तिमान् मकरध्वज ही है, अथवा विशुद्ध रूप—सौन्दर्यकी अवधि ? जिस प्रकार कीचड़में फँसकर दुर्बल ढोर वहाँसे चल नहीं सकता, उसी प्रकार नगरकी नयी-नवेली-कामिनियोंकी सतृष्ण, एवं अधीर कटाक्ष-श्री भी अचल हो जाती थी।

उसने अपने पिताके आदेशसे कामदेव-रूप मृगेन्द्रके लिए सुन्दर पर्वत-कन्दराके समान १० मणिगणोंसे जटित आभरणोंसे प्रसाधित श्रेष्ठ 'कनकप्रभा' नामक कन्याके साथ विवाह कर लिया।

घत्ता—लोकके सन्तापका हरण करनेवाला वह कनकध्वज ( नवागत ) सलज्ज भार्याके साथ उसी प्रकार सुशोभित हुआ, जिस प्रकार महीतलपर नवीन जलधर बिजली ( की कौंध ) के साथ सुशोभित होता है ॥१३९॥

४

## कनकध्वजको हेमरथ नामक पुत्रकी प्राप्ति

वे दोनों ही प्रेमपूर्वक एकनिष्ठ होकर रहते थे, परस्परके विघटन—वियोगको क्षण-भर भी सहन नहीं कर सकते थे। ऐसा प्रतीत होता था, मानो वह ( जोड़ा ) लावण्य-विशेषसे अलंकृत अहर्निश निःशंकि जलधिका वलय ही हो। वह कनकध्वज सघन वन-काननमें स्थित मनोहर लतागृहमें नव-पल्लवोंसे बनी शय्यातलपर लेटी हुई प्रणय कोपकी वशीभूत, कम्पित ओठवाली एवं उत्तुंग पयोधरा उस मानिनी प्रियाको मनाता रहता था। ५

उस प्रियाके साथ वह प्रिय कनकध्वज देव सदृश विमानसे देवों द्वारा सेवित सुन्दर मन्दराचलपर जाकर बड़ी भक्तिपूर्वक द्विरेफ—भ्रमर-समूहसे युक्त उत्तम जातिके पुष्पोंसे जिनगृहोंकी पूजा किया करता था।

किसी एक दिन संसारसे भयभीत नरेन्द्र कनकप्रभने अपने पुत्र कनकध्वजको 'नृपश्री' देकर सुमति नामक मुनीश्वरके चरणोंमें प्रणाम कर इन्द्रियरूपी शत्रुओंपर विजय प्राप्त कर दीक्षा ले १०

दुल्लह-रायलच्छि-संगें तहो मणे ण जाउ मउ रज्जु करंतहो।
19 भूरि-विहूइ-विणोय-महंतहँ होइ वियार-णिमित्तु ण संतहँ।

घत्ता—ससि-दित्तिए णिम्मल-कित्तिए जण-अणुराउ व जणियउ।
तहो भज्जए मुणिय-कसज्जए पुत्तु हेमरहु भणियउ ॥१४०॥

५

इय संसार-सुक्खु माणंतउ सो पंचिंदियाइँ पीणंतउ।
तिय-मणु मयण-सरेहिँ भिंदंतउ अच्छइ णिय-मंदिरे णिच्चिंतउ।
एत्थंतरे एक्कहिँ दिणि कंतए सहिउ खयर बहु-गउ अइकंतए।
कीलणत्थु णामेण सुदंसणे वर-णंदणे खयरालि-विहिय-सणि।
५ तहिँ असोय तरु-मूले निविट्ठउ विमल-सिलायले साहु विसिट्ठउ।
सुव्वउ णामें सुव्वय-वंतउ दुप्पयारु तउ तिव्वु तवंतउ।
अइ-खीणंगु खमालंकरियउ सीलालउ उवसम सिरि वरियउ।
चारु-चरित्तु पवित्तु दयावरु तियरण-विहि-रक्खिय-तस-थावरु।
खयराहिउ तं देक्खि पहिट्ठउ णिहि-लाहेण दरिद्दि व तुट्ठउ।
10 जच्चंधु व लोयण-जुउ पावेवि तेण समुउ उट्ठु समथलु णाइवि।

घत्ता—सो मुणिवरु वंदिय-जिणवरु भत्तिए पणविउं जाविहिं।
तें मुणिणा दिण्णी गुणिणा धम्म-विद्धि तहो ताविहिं ॥१४१॥

६

पुणु खयरेंदें पणविवि पुच्छिउ सुव्वय-मुणिवरु हियय-समिच्छिउ।
धम्म-मग्गु सो पुणि आहासइ मोह-भाउ प्पसरंतु विणासइ।
धम्मु जीव-दव-मूलु जिणिंदहिं सग्ग-मोक्ख-सुह-हेउ अणिंदहिं।
भणिउ सोवि दोव्विहु जाणेव्वउ भव्वयणिहिं हियएं माणेव्वउ।
5 सागारिउ अणुवय-विहिं-जुत्तउ गिह-णिरयहिं रक्खियइ णिरुत्तउ।
अवरु अणागारिउ गयरायहिं महवय-जुत्तु धरिउ मुणिरायहिं।
भो खयरेसर दोसुवि आयहँ आणंदिय-चउ-देवणिकायहँ।
मूलु भणेविणु वर-सद्दंसणु संसारुब्भव-दुहु-विद्धंसणु।
सद्दहाणुजं कीरइ तव्वहँ सत्त पयारहँ तिव्विह सव्वहँ।
10 तं सद्दंसणु गुणहं करंतउ संसारंबुहि-तरण-तरंडउ।

घत्ता—हिंसाऽलिय धणकण चोरिय रमणी-यण-सयलत्थहँ।
सयल विरइ मुणिहु णिहय-रइ थूल-निवित्ति गिहत्थहँ ॥१४२॥

---

५. J. रा°।
५. १. D. सो°। २. D. °रि°। ३. J. V. °त्थ°।
६. १. J. V. जी। २. D. °हु°।

की। दुर्लभ राज्यलक्ष्मीका संग प्राप्त कर तथा ( विशाल ) राज्य-संचालन करते हुए भी उसके मनमें मद जागृत न हुआ। ( ठीक ही कहा गया है कि ) महान् एवं सज्जन पुरुषोंके लिए महान् विभूति विनोदका कारण नहीं बन पाती।

घत्ता—शशि समान दीप्तिवाले एवं निर्मल कीर्तिवाले उस राजासे समस्त जनोंका अनुराग बढ़ गया। अपने कर्तव्य-कार्यको समझनेवाली उस कनकप्रभा भार्याने हेमरथ नामक पुत्रको जन्म दिया ॥१४०॥ १५

## ५

### कनकध्वज अपनी प्रिया सहित सुदर्शन मेरुपर जाता है और वहाँ सुव्रत मुनिके दर्शन करता है

इस प्रकार संसार-सुखको मानता हुआ वह पंचेन्द्रियोंका पालन-पोषण कर रहा था। स्त्रियोंके मनको मदनके शरोंसे भेदता हुआ अपने महलमें निश्चिन्त रहता था।

इसके अनन्तर एक दिन अतिकान्ता ( अत्यन्त प्रिय ) अपनी कान्ता कनकप्रभा सहित वह खेचरपति कनकध्वज क्रीडा हेतु सुदर्शन नामक खेचरालीसे विहित ( उत्सववाले ) सुन्दर नन्दन वनमें गया। वहाँ अशोक-वृक्षके नीचे विमल शिलातल पर महाव्रतधारी दोनों प्रकारके तीव्र ५ तपको तपनेवाले अति क्षीण अंगवाले, क्षमागुणसे अलंकृत, शीलके आलय, उपशम-श्री द्वारा वरे हुए, चारु-चरित्रवाले, पवित्र दयामें तत्पर, त्रिकरणकी विधिसे त्रस एवं स्थावरकी रक्षा करनेवाले, सुव्रत नामक एक विशिष्ट मुनिराजको देखकर वह खेचराधिप उसी प्रकार प्रहर्षित हुआ, जिस प्रकार कोई दरिद्र व्यक्ति ( सहसा ही ) निधि-लाभ करके सन्तुष्ट हो जाता है। अथवा जिस प्रकार जन्मसे अन्धा व्यक्ति ( सहसा ही ) दो नेत्र पाकर प्रसन्न हो जाता है उसी प्रकार वह ( राजा ) १० भी ( मुनिराजको देखकर ) अपने मनमें फूला न समाया।

घत्ता—जिनवरकी भक्तिसे भरकर उस राजाने जब मुनिराजकी वन्दना कर उन्हें प्रणाम किया तब उन गुणी मुनिराजने भी उसे 'धर्म वृद्धि' रूपी आशीर्वाद प्रदान किया ॥१४१॥

## ६

### सुव्रत मुनि द्वारा कनकध्वजके लिए द्विविध-धर्म एवं सम्यग्दर्शनका उपदेश

तब पुनः खेचरेन्द्रने सुव्रत मुनिराजको प्रणाम कर हृदयमें समाहित हो प्रश्न पूछा। तब उन मुनिराजने उसे धर्म-मार्ग बतलाया और कहा कि मोहभावका प्रसार प्राणीका विनाश कर देता है। अनिन्द्य जिनेन्द्रने धर्मका मूल जीव-दया कहा है। और उस धर्मको स्वर्ग-मोक्ष-सुखका कारण कहा है। वह धर्म दो प्रकारका जानना चाहिए जो कि भव्यजनोंको हृदयसे मानना चाहिए। प्रथम सागार धर्म अणुव्रत विधिसे युक्त होता है जो गृह निरत श्रावकों द्वारा रक्षित कहा गया है। ५ दूसरा धर्म अनगारोंका है। जो रागरहित मुनिराजों द्वारा महाव्रत रूपसे धारण किया जाता है। हे खेचरेश्वर, चारों देव निकायोंको आनन्दित करनेवाले दोनों धर्मोंका मूल सम्यग्दर्शन कहा गया है। जो संसारमें भवरूपी दुखोंका विध्वंस करनेवाला है। जो सात प्रकारके तत्त्वों अथवा त्रिविध रत्नत्रयका श्रद्धान करता है वह गुणोंका आकार सम्यग्दर्शन कहा गया है। जो संसार-समुद्रसे तरनेके लिए तरण्ड अर्थात् नौकाके समान है। १०

हिंसा, अलीक, धन-कणकी चोरी, रमणीजनोंका संग एवं सकल पदार्थ रूप पाँच पापोंकी सकल विरति मुनियोंके होती है। इन्हीं पाँचों पापोंकी स्थूल निवृत्ति गृहस्थोंके होती है ॥१४२॥

७

संसारिय विचित्त दुह-दारणु  एउ मुएविणु अण्णु ण कारणु ।
मइ-जुत्तेण नरेण पयत्तें  विरइऽव्वउ इउ जिण-पय-भत्तें ।
जिउ मिच्छत्ता-ऽविरइ-कसायहिं  बंधइ कम्मु सजोय-पमायहिं ।
अट्ठ-भेउ संसारहो कारणु  सिव-पय-ठाण-पएस-णिवारणु ।
5 सद्दंसणु सणाण-तव-चरणहिं  चिर-जम्मऽज्जिय-दुक्किय-हरणहिं ।
उम्मूलिज्जइ कम्म-महावणु  झत्ति समूल वि अइ-असुहावणु ।
तें सुपरिट्ठिउ सिद्धि-पुरंधिए  सइं वरियइं पुरिसोत्तम सिद्धिए ।
णरु अण्णाण-मूढु णिरुभावइ  इंदियत्थ-सुहुणउ परिभावइ ।
णाणवंतु ण कयावि समीहइ  तव्विसेण वि पावहो वीहइ ।
10 जम्महो णऽण्ण दुक्खु मिच्चुहे भउ  जरहो विरूउ मुणेवि महातउ ।
करहि महंत महामइ-राइय  रइवर-वाणावलि-अविराइय ।
भव-रयणायरि जिउ हिंडंतउ  णाणा-पुग्गल-कम्मु गहंतउ ।
जहिं ण अणेयवार हुउं जायउ  णत्थि कोवि जो भूमि विहायउ ।

घत्ता—इय वुज्झिवि मणसंकुज्झिवि मुक्क संग मइ-मइ णरु ।
15 विरइवि तउ परिविहुणिवि रउ, जाइ मोक्खु जिणि रइवरु ॥१४३॥

८

इय जंपेवि मुणीसरु जावहिं  विरमिउं खयरे देण वि तावहिं ।
तं पडिवज्जिवि परियाणिवि भउ  वहु-दुहु-वित्थारणु तज्जेवि भउ ।
सहुं खयरेण सिरिए तह कंतए  कणय-मया-ऽऽहरणहिं दिप्पंतए ।
तहो समीवे सो जाउ तओहणु  मुणिउं सत्थु भव्व-यण-पवोहणु ।
5 गुरु-आणए णिय-मणु संदाणिवि  मूलगुणाइं असेस वियाणिवि ।
उत्तरगुणइं करइ णीसेसइं  चिंतइ वर-सत्थइं सविसेसइं ।
गिम्हे गिरिंदोवरि रवि सम्मुहुं  ठाइ सया मिच्छत्त परम्मुहुं ।
पडिमा-जोएं पाउसे रुक्खहो  मूले वसइ उप्पाइय दुक्खहो ।
सिसिर कालि रयणिहिं ण समप्पइ  धिदि-कंवल-वसेण तहिं णिवसइ ।
10 तहो उववास-विहाण-रयंतहो  दुव्वल-तणु हुउ जिणु झायंतहो ।

घत्ता—सोसिवि वउ दुवदस विहितउ, करि सो मरि सुरु हूवउ ।
काविट्ठए कप्पि विसिट्ठए देवाणंद सुरूवउ ॥१४४॥

---

७. १. D. V. तव्विसेण । २. D. J. V. मिच्छु ।

## ७

### सुव्रत मुनि द्वारा कनकध्वजको धर्मोपदेश

इस सम्यग्दर्शनको संसारके दारुण दुखोंके विदारनेमें अनन्य कारण जानकर विवेकशील उस राजाने प्रयत्नपूर्वक जिनपदकी भक्ति सहित इस प्रकार विचार किया।

"यह जीव मिथ्यात्व, अविरति, कषाय और योग सहित प्रमादोंसे कर्मोंको बाँधता है। ये अष्टभेद-रूप कर्म ही संसारके ( मूल ) कारण तथा शिवपदस्थानमें प्रवेशका निवारण करनेवाले हैं। जन्म-जन्मान्तरोंमें उपार्जित अति अशुभ बहु कर्मरूपी महावन दुष्कृतोंका नाश करनेवाले ५ सम्यग्दर्शन, सम्यग्ज्ञान, सम्यक्चारित्र एवं तपश्चरणों द्वारा तत्काल ही उखाड़ फेंका जाता है। उस रत्नत्रयमें स्थित हुए पुरुषोत्तमका सिद्धिरूप पुरन्ध्री-वधू सिद्धि हेतु स्वयं ही उसका वरण कर लेती है। अज्ञानी मूढ़ मनुष्य इन्द्रियार्थोंकी भावना निरन्तर भाते रहते हैं। वह अतीन्द्रिय सुखकी भावना भी नहीं भाता। किन्तु ज्ञानवन्त जीव हृदयसे इन्द्रियार्थ सुखोंकी इच्छा भी नहीं करते। वे पापोंसे ( निरन्तर ) डरते रहते हैं। जन्मसे बढ़कर अनन्य दुख, मृत्युसे बढ़कर भय एवं जरासे १० बढ़कर विरूपता (और क्या हो सकती है ? इन) का विचार कर हे महामति राजन्, आप महन्त महातपका आचरण करें। जो जीव रतिवर—कामकी बाणावलिसे अविरक्त हैं, वे भवसमुद्रमें हिंडते ( भटकते ) हैं तथा नाना प्रकारके पुद्गल-कर्मोंको ग्रहण करते हैं, ऐसा कोई ( भी ) भूमि अथवा आकाशका प्रदेश नहीं है, जहाँ भ्रमण करते मरते, अनेक बार न जन्मा होऊँ।

घत्ता—इस प्रकार जानकर मन संकुचित कर, परिग्रह छोड़कर, महामति मनुष्य विरक्त १५ होकर, तपकर, रतिवरको जीतकर, निर्वृत्त होकर मोक्ष जाते हैं ॥१४३॥

## ८

### कनकध्वजका वैराग्य एवं दुर्द्धर तप। वह मरकर कापिष्ठ स्वर्गमें देव हुआ

इस प्रकार धर्मोपदेश देकर मुनिवरने जब विराम लिया तब खेचरेन्द्रने भी उस ( उपदेश ) को स्वीकार कर तथा संसार ( की अनित्यता ) को जानकर अनेक दुखोंके विस्तारक मद-मोहके साथ ही कनकाभरणोंसे दीप्त अपनी प्रिया श्रीकान्ताका भी त्याग कर दिया और उन तपोधन मुनिराजके पास जाकर भव्यजनोंको प्रबोधित करनेवाले शास्त्रोंका अभ्यास किया। गुरु-आज्ञासे मनको संयमित किया और समस्त मूल गुणोंको जानकर निःशेष उत्तर गुणोंको धारण किया और ५ विशेष रूपसे उत्तम शास्त्रोंका चिन्तन करने लगा। ग्रीष्म-कालमें पर्वतपर रविके सम्मुख मिथ्यात्व-से पराङ्मुख होकर प्रतिमायोगसे सदा स्थित रहते थे। वर्षाकालमें दुख उत्पन्न करनेवाले वृक्षके मूलमें निवास करते थे। इसी प्रकार शिशिरकालीन रात्रिमें भी उस कनकध्वजने आत्मसमर्पण नहीं किया बल्कि धृतिरूपी कम्बल द्वारा वहाँ ( खुलेमें ही ) निवास करते थे। वहाँ उपवास-विधान करते हुए तथा जिनेन्द्रका ध्यान करते-करते उसका शरीर दुर्बल हो गया। १०

घत्ता—शरीरको सुखाकर, द्वादश प्रकारके तपोंको तपकर वह खेचरेन्द्र कनकध्वज मरकर देवोंको आनन्दित करनेवाले कापिष्ठ नामक विशेष कल्पमें स्वरूपवान् देव हुआ ॥१४४॥

९

एत्थंतरे इह जंबूदीवए दो-दिणयर-रयणीयर-दीवए ।
अमरालय-दाहिण-दिसि भायए वर-णंदण-तरुवर-सुच्छायए ।
भरह-वरिसि सरि-सरवर-सुंदरे कीलण-मण-सुर-भूसिय-कंदरे ।
अत्थि विसउ सव्वत्थ सणामें अइ-वित्थिणु अवंती णामें ।
5 जहिं सासेहिं विवज्जिय णाऽवणि मुणि-पय-रय-वस-फंसण-पावणि ।
जहि ण कोवि कंचण-धण-धण्णहिं मणि-रयणिहिं परिहरिउ खण्णहिं ।
तिणें दव्वु व बंधव-सुहि-सयणहिं जिण-भत्तिए अइ-वियसिय-वयणहिं ।
जहिं ण रूव-सिरि-विरहिय-कामिणि कल-मयंग-लीला-गइ-गामिणि ।
रूव सिरि वि ण रहिय-सोहग्गें आमोइय अमियासण-वग्गें ।
10 सोहग्गु वि णय-सीलु णिरुत्तउ सीलु ण सुअण पसंस वि उत्तउ ।
णिज्जल णई ण जलु वि ण सीयलु अकुसुमु तरु वि ण फंसिय-णहयलु ।
तहिं उज्जेणिपुरी परि-णिवसइ जा देवाह मि माणइं हरसइ ।

घत्ता—घर-पंतिहिं मणि-दिप्पंतिहिं उवहसियाऽमर-मंदिर ।
वहु-हट्टहिं जण-संघट्टहिं वुह-यण-णयणाणंदिर ॥१४५॥

१०

कंचण-मय साल सिरी-वरिया जल-पूरिय परिहाऽलंकरिया ।
गोउर-पडिखलिया-यास-यरा सुरहर-धय-रुंधियणे सयरा ।
जहिं पुरउ मुएविणु पाणहओ रमणीहु मयण खय-विग्गहओ ।
अइ-सावराहु गच्छइ ण पिउ भमरु व सासाणिल-निम्महिउ ।
5 जहिं देक्खिवि लोयहं भूरि धणु वो मयर-सुराहँ विहित्त-मणु ।
णिय-हियंयंतरे पवहंत-हिरि णिंदंति कुवेर वि अप्पसिरि ।
जा सुहयरि जणहँ सुचित्तहरा चंदणवल्ली भुववंगहरा ।
गिव्वाण-पुरी व महा-विउला विवुहालंकिय हरिसिय-विउला ।
तहिं वज्जसेणु णामेण णिओ हुवउ वज्जपाणि-सम भूरि सउ ।
10 वज्जंगु सबंधव सोक्खयरो सुंदरु वज्जालंकरिय-करो ।

घत्ता—सिरि उरयले जं मुह-सयदले सुअ देवी देक्खेविणु ।
कुवियंगय, जियससियरवय, णावइ कित्ति वि लेविणु ॥१४६॥

---

९. १. J. V. गा° । २. J. V. ते° ।
१०. १. D. J. V. °री° ।

## ९

### अवन्ति देश एवं उज्जयिनी नगरीका वर्णन

इसके अनन्तर, जहाँ दो सूर्य एवं दो चन्द्र दीपक हैं, ऐसे जम्बूद्वीपमें सुमेरु पर्वतके दक्षिणी-दिशा-भागमें श्रेष्ठ नन्दन वृक्षोंकी सघन छायावाले, नन्दी-सरोवरोंसे सुन्दर एवं क्रीडा-शील देवोंसे भूषित घाटियोंवाले भरतवर्षमें समस्त समृद्धियोंसे सम्पन्न स्वनामधन्य एवं अतिविस्तीर्ण अवन्ती नामका देश है, जहाँकी पृथिवी ( कहीं भी ) धान्यसे रहित ( दिखाई ) नहीं ( देती ) है, जहाँकी भूमि मुनिपदोंकी रजःस्पर्शसे पवित्र है, जहाँ कोई भी पुरुष ऐसा न था जो कांचन, धन-धान्य ५ तथा रम्य मणि-रत्नोंसे रहित हो, उस द्रव्यके उपबन्धसे जहाँकी वसुधापर सज्जनगण जिन-भक्तिसे अति विकसित वदन होकर रहते हैं, जहाँकी कामिनियाँ रूपश्रीसे रहित नहीं हैं तथा जो मत्तगजकी लीलागतिसे गमन करती हैं। रूपश्री भी ऐसी न थी जो कि सौभाग्यसे रहित हो और जो अमृताशन वर्ग ( देवगणों ) से अनुमोदित न हो, सौभाग्य भी ऐसा न था जो विनयशील युक्त न हो, शील भी ऐसा न था जो सुजनोंकी प्रशंसासे युक्त न हो। जहाँकी नदियाँ ऐसी न १० थीं जो जलरहित हों। जल भी ऐसा न था कि जो शीतलतासे युक्त न हो। जहाँके वृक्ष कुसुम-रहित नहीं हैं तथा ऐसा कोई वृक्ष न था जो नभस्तलको स्पर्श न करता हो। उस अवन्ति देशमें उज्जयिनी नामकी एक पुरी है जो देवोंके मनको भी हर्षित करती है।

घत्ता—जिस उज्जयिनी नगरीकी बुधजनोंके नेत्रोंको आनन्दित करनेवाली मणियोंसे दीप्त गृह पंक्तियाँ देव मन्दिरों ( स्वर्ग ) पर हँसती-सी प्रतीत होती हैं। जहाँ अनेक हाट-बाजार लगते १५ हैं, जिनमें लोगोंकी भीड़ लगी रहती है ॥१४५॥

## १०

### उज्जयिनीकी समृद्धिका वर्णन। वहाँ राजा वज्रसेन राज्य करता था

जो नगरीके श्री-सम्पन्न कंचनमय परकोटों एवं जलपूरित परिखासे अलंकृत है। जहाँके गोपुरोंसे नभचर भी प्रतिस्खलित हो जाते हैं; देवगृहोंके समान ( जहाँके ) गृहोंकी छज्जाएँ निशिचरोंके लिए बाधक बन जाती हैं। जहाँ ( के निवासी उस ) पुरीको छोड़नेसे प्राणहत जैसे हो जाते हैं। जहाँपर अपराध करनेवाला प्रियतम एवं श्वासकी सुगन्धिसे निर्मथित भ्रमर-समूह मदनसे क्षत-विक्षत रमणियों द्वारा हटाये जानेपर भी हटते नहीं। जहाँके लोगोंके धनकी प्रचुरता ५ देखकर कुबेर भी अपने मनमें लज्जित होकर अपनी श्रीकी निन्दा किया करते हैं, जो नगरी सुखकरी है, जनोंके चित्तको हरनेवाली है। भुजंगको धारण करनेवाली चन्दनलताके समान है, महाविपुल गीर्वाणपुरी स्वर्गके समान है, विबुधोंसे अलंकृत है, तथा जो विकलजनोंको हर्षित करनेवाली है, उसी उज्जयिमी नगरीमें वज्रसेन नामक एक राजा ( राज्य करता ) था जो वज्रपाणि—इन्द्रके समान अनेक विभूतियोंवाला था। वह वज्रशरीरी अपने समस्त बन्धुओंको १० सुख देनेवाला सुन्दर एवं वज्र-चिह्नसे अलंकृत हाथोंवाला था।

घत्ता—जिसके उरस्तलमें लक्ष्मी और मुखमें शतदल कमल-मुखी श्रुतदेवीरूपी सौतको देखकर ही मानो उस ( राजा वज्रसेन ) की, चन्द्रमाकी धवलिमाको भी जीत लेनेवाली कीर्ति रूपी महिला कुपित होकर ( दसों दिशाओंमें ) ऐसी भागी कि फिर लौटी ही नहीं ॥१४६॥

## ११

तहो संजाय सुसीला [1]गेहिणि सीलालय नं चंदहो रोहिणि ।
हंसिणीव वेयक्ख-समुज्जल कुडिलालय-जिय-अलिउल-कज्जल ।
ते अण्णुन्नु लाइविणु रेहहिं विण्णिवि असरिस जण-मणु मोहहिं ।
णावइ जोव्वण कंति समुग्गय मुत्तिवंत जे काल-वसें[2] गय ।
5 जम्गु मुएविणु सो सुरु जायउ एयहँ तणउं तणउं विक्खायउ ।
अवलोइवि गुणसिरिसंजुत्तउ सइ जणणें[3] हरिसेणु पवुत्तउ ॥
जं अवलोइवि बंधव-मणहरु उग्गउ णावइ अहिणउ ससहरु ।
सहुँ देविए णरवइ हरिसं गउ पीइ-णिमित्तु ण कासु सुअंगउ ।
जसु मणि परिणवियउ णिय विज्जउ जिम सायरेणई-उ णिरवज्जउ ।
10 एक्कहिं दिणि णिवेण सहुं पुत्तें अंतेउर-परियण-संजुत्तें ।
सुयसायर-मुणि-पाय णवेविणु जिणणाहेरिउ धम्मु लएविणु ।

घत्ता—णिव्वेएं जाय-विवेएं[4] तेण रज्जे धरि तणुरुहु ।
पुणु दिक्खिउ उवलक्खिउ तहो समीवे जिणि मणरुहु ॥१४७॥

## १२

सावय-वय लेविणु मुणिणाहहो पणवेप्पिणु णिज्जिय-रइणाहहो ।
सम्मदंसण-रयण-विराइउ हरिसेणु वि णिय-णिलइ पराइउ ।
पाव-णिमित्तु रज्जेसिरि सोहहिं संठिउ वि-छिप्पइ ण तमोहहिं ।
संग-विवज्जिउ सुचिं ससहावें कमलु व सरवरे कद्दम-भावें ।
5 सासंतहो मेइणि स-महीहर चउ-सायर-वेला-मेहल-हर ।
अणुदिणु एउ अच्चरिउ अजेयहो हुव णिप्पिह-मइ स-विसइ एयहो ।
धारंतेण वि णव-जोव्वण सिरि तेण न णिरसिय वर-उवसम-सिरि ।
किं तरुणो वि-ण-सो उवसामइ सेंय-मग्गे लग्गइ णिरु जेंसु-मइ ।
महमइ-मंति उग्ग परिवारिउ अरि ण जाउ सो[3] उम्गु णिरारिउ ।
10 किं हि मत्तु[4] तज्जइ सुह-गंदणु अहि-मुह-विस-णिहिं जुत्तु वि चंदणु

घत्ता—सुह कायउ जो वसु जायउ परिणिओ वि ण उ कामहो ।
जसु ण रमइं मणु परि विरमइ रमएविग्गमे उद्दामहो ॥१४८॥

---

११. १. D. गो° । २. D. °सि । ३. D. °णि । ४. D. विएं ।
१२. १. D. J. V. °वि । २. D. यं° । ३. J. सा । ४. D. मं° ।

## ११

### पूर्वोक्त कापिष्ठ स्वर्गदेव चयकर राजा वज्रसेनके यहाँ हरिषेण नामक पुत्रके रूपमें उत्पन्न हुआ

उस राजा वज्रसेनकी गृहिणी—पट्टरानीका नाम सुशीला था, जो शीलकी निधिके समान थी। वह ऐसी प्रतीत होती थी मानो चन्द्रमाकी प्रिया रोहिणी ही हो। हंसिनीके समान उसके ( मातृ-पितृ एवं ससुराल ) दोनों ही पक्ष समुज्ज्वल थे। उसने अपने कुटिल ( एवं काले ) केशोंसे अलिकुल एवं कज्जलको भी जीत लिया था। वे दोनों ही परस्परमें अनुपम एवं जन-मनको मोहित करनेवाले तथा एक दूसरेको पाकर सुशोभित थे। वे ऐसे प्रतीत होते थे मानो उनके रूपमें ५ मूर्तिमान यौवन एवं कान्ति ही उदयको प्राप्त हो गये हों। कालके वशीभूत होकर वह ( पूर्वोक्त ) लान्तवदेव स्वर्गसे चयकर इन दोनोंके यहाँ एक विख्यात पुत्रके रूपमें उत्पन्न हुआ। उसे गुणश्रीसे युक्त देखकर पिताने स्वयं ही उसका नाम 'हरिषेण' घोषित किया। बान्धवोंके मनको हरण करनेवाले उस बालकको देखकर ऐसा प्रतीत होता था मानो अभिनव चन्द्रमा ही उदित हुआ हो। अपनी रानीके साथ वह राजा वज्रसेन ( भी ) हर्षको प्राप्त हुआ। पुत्र किसके लिए प्रीतिका १० निमित्त नहीं होता। जिस प्रकार नदियाँ समुद्रमें निराबाध रूपसे प्रविष्ट होती हैं, उसी प्रकार उस नवजात पुत्रके मनमें भी नृप-विद्याओंने नम्र भावसे ( निर्विघ्न ) प्रवेश किया। एक दिन राजा ( वज्रसेन अपने ) पुत्रको साथमें लेकर अन्तःपुरके परिजनों सहित श्रुतसागर मुनिके चरणोंमें प्रणाम कर तथा उनसे जिननाथ द्वारा कथित धर्म ग्रहण कर,

घत्ता—विवेकशील बनकर ( वह ) वैराग्यसे भर गया। उसने काम-भावनाको जीतकर १५ ( तथा ) पुत्रको राज्य सौंपकर उनके समीप दीक्षा ग्रहण कर ली ॥१४७॥

## १२

### हरिषेण द्वारा निस्पृह भावसे राज्य-संचालन

कामको जीत लेनेवाले मुनिनाथसे श्रावकके व्रतोंको लेकर ( तथा उन्हें ) प्रणाम कर सम्यग्दर्शनरूपी रत्नसे विराजित वह हरिषेण भी अपने घर लौट आया ( यद्यपि ) पापके निमित्तसे ही राज्यकी श्री-शोभाको प्राप्त होती, उसी राज्यश्रीमें स्थित रहकर भी वह हरिषेण पापरूपी तमसमूह द्वारा छुआ तक न गया। वह राजा स्वभावसे ही परिग्रहत्यागी एवं सात्त्विक—पवित्र भावसे सरोवर—स्थित कर्दम—कमलके समान ही चारों समुद्रोंकी वेलारूपी ५ मेखलाको धारण करनेवाली तथा पर्वतोंसे व्याप्त पृथिवीका प्रतिदिन शासन कर रहा था तो भी इस अजेय ( हरिषेण ) के प्रति यही आश्चर्य था कि वह अपने विषयोंमें निस्पृह मति था। नवयौवन श्रीको धारण करते हुए भी उसने श्रेष्ठ उपशम श्रीको नहीं छोड़ा जिसकी बुद्धि श्रेयो-मार्गमें निरन्तर लगी रहती है, क्या वह तरुण होनेपर भी उपशान्त नहीं हो जाता? वह महामति मन्त्रियों एवं उग्र परिवारसे निरन्तर घिरा हुआ होनेपर शत्रुओंपर वह कभी उग्र नहीं हुआ १० ( ठीक ही है—) शुभ आनन्द देनेवाला चन्दन क्या सर्पोंके मुखसे निकली हुई विषरूपी अग्निसे युक्त होकर भी ( अपना ) हिमत्व-शीतलताको छोड़ देता है?

घत्ता—सुन्दर कायवाले उस ( राजा हरिषेण ) ने युवावस्थामें विवाह किया था, तो भी वह उद्दाम-कामके वशीभूत न हुआ। उस उपशान्त वृत्तिवालेका मन विषयोंमें नहीं रमता था। वह उनसे एकदम विरक्त रहता था ॥१४८॥ १५

१३

सो सुधीरु बुहयणहिं भणिज्जइ कवणु तासु महियले उवमिज्जइ ।
सो तियाल पुज्जेवि जिणणाहहँ पविमल-केवल-लच्छि-सणाहहँ ।
सिरिचंदण-कुसुमऽक्खय-धूवहि कणय-वण्ण-वर-दीवय-चरुवहिं ।
णाणा-विह-परिपक्क-फलोहहिं णं पुव्वज्जिय-पुन्न-फलोहहिं ।
5 पुणु णंदइ गुरु-भत्तिए जुत्तउ तं फलु गिह-वास-रयहँ वुत्तउ ।
तेण कराइय जण-मण-हारिणि जिण-हर-पंति तमोह णिवारिणि ।
विमल-छुहा-रस-लित्त मणोहर धवल-धयावलि-दलिय-वओहर ।
पविरेहइ धरणियलि खणिणय पुण्णसिरि व तहो मुत्ति-समण्णिय ।
सद्धा-भत्ति-तुट्ठि-संजुत्तउ णिल्लोहाइय-गुण-अणुरत्तउ ।
10 देइ दाणु सो मुणिवर-बिंदहं[1] वियसाविय-सावय-अरविंदहँ ।

घत्ता—णिय तेएं, वइरि-अजेएं, णियमिवि अरिहु समित्तहिं ।
इय संसिउ, उवसम-भूसिउ, करइ रज्जु सुह-चित्तहिं ॥१४९॥

१४

एक्कहे दिणि पयाउ तहो लक्खेवि समिय-मईयल ताउ णिरिक्खिवि ।
लज्जए णं णिय दुण्णय-चित्तें संहरियाइंव सिरि सइं मित्तें ।
एउ भुवणु मइ ताविउ किरणहिं दूसह-यर-आवय-वित्थरणहिं ।
'हा' इय पच्छुत्ताउ करंतउ तवणु अहोमुहुँ जाउ तुरंतउ ।
5 वारुणि अणुरत्तउ णलिणीवइ तहिं अवसरे परियाणेवि णु वइ ।
वारंतउ णावइ दिवसु वि गउ तहो समीउ मेत्ताणुउ कोडउ ।
वासरंति विसहंति महादुहु मेल्लि दट्ठबिस-खंड वलिवि मुहु ।
चक्केवाय-जुवलउ मुच्छंतउ लहु विहडिउ आकंदु करंतउ ।
सहइ संझ आरुणिय-पओहर णव णे हीर-समाण-मणोहर ।
10 दिणयराणुगय-दित्ति वहूवहँ पय-जावय-पयवीव सरूवहँ ।

घत्ता—विदिसिहिं जिह, दिसिहिंवि पुणु तिह, अइ आरडियउ विहयहिं ।
कय-सोएं, मित्त-विओएं, णावइ णिरु परिणि इयहिं ॥१५०॥

---

१३. १. D. J. V. हिं ।

१४. १. D. V. °णं । २. J. V. वइ । ३. J. V. विहंति । ४. J. V. चक्का ।

## १३

### राजा हरिषेण द्वारा अनेक जिन-मन्दिरोंका निर्माण

वह हरिषेण बुधजनों द्वारा सुधीर कहा जाता था। पृथिवी मण्डलपर ( भला ) ऐसा कौन था जिसके साथ उसकी उपमा दी जा सके। वह श्री, चन्दन, कुसुम, अक्षत, धूप, कनकवर्णवाले दीपक, चरुआ ( नैवेद्य ? ) तथा पूर्वोपार्जित पुण्यरूपी फल-समूहके समान ही विविध प्रकारके पके हुए फलों द्वारा, उत्कृष्ट केवलरूपी अधिपति जिननाथकी त्रिकाल पूजा कर, बड़ी भक्तिपूर्वक वन्दना किया करता था। गृहवासमें रत रहनेवालोंके लिए उसका यही फल कहा गया है। उस राजा हरिषेणने निर्मल सुधा ( चूनेके ) रससे लिप्त, मनोहर तथा पयोधरोंका दलन करनेवाले धवलवर्णकी ध्वजा-पताकाओंसे युक्त जनमनोहारी तथा अज्ञानरूपी अन्धकार-समूहका नाश करनेवाले अनेक जिन-भवनोंका निर्माण कराया। वे मन्दिर इस प्रकार सुशोभित थे, मानो इस पृथिवी मण्डलपर उस राजाकी पुण्यश्रीको साक्षात् मूर्ति ही उत्कीर्ण कर दी गयी हो। श्रद्धाभक्ति एवं तुष्टिसे युक्त निर्लोभादि गुणोंमें अनुरक्त वह ( राजा ) मुनिवर वृन्दोंको दान ( आहार ) देता था तथा श्रावकरूपी कमलोंको विकसित किया करता था।

घत्ता—वैरियों द्वारा अजेय उस हरिषेणने अपनी तेजस्वितासे मित्रों सहित समस्त शत्रुओं-को वशमें कर लिया। इस प्रकार प्रशंसित एवं प्रशम-गुण भूषित वह ( राजा ) निश्चिन्त होकर राज्य करने लगा ॥१४९॥

## १४

### सूर्य दिवस एवं सन्ध्या-वर्णन

एक दिन उस ( हरिषेण ) के प्रतापको लक्ष्य कर तथा उसके कारण पृथिवीतलके तापको शान्त हुआ देखकर एवं लज्जित होकर सूर्यने मानो दुर्नय-चित्तसे अपनी आतपश्रीको स्वयं ही संकु-चित कर लिया। 'मैंने इस भुवनको अपने आतप-विस्तारकी दुस्सहतर किरणोंसे सन्तप्त किया है, यह खेदजनक है। इस प्रकार पश्चात्ताप करता हुआ ही मानो उस तपन—सूर्यने तुरन्त ही अपना मुख नीचेकी ओर कर झुका लिया।

नलिनीपति—सूर्यको वारुणी ( पश्चिम-दिशागमन, दूसरे पक्षमें मदिरा ) में अनुरक्त जान-कर उसी समय उसे ( सूर्यको ) रोकनेके लिए ही मानो दिवस उसके समीप मित्रानुक कोण (पूर्वो-त्तर कोण— ) में चला गया।

वासरान्त—सन्ध्याकालमें दुरन्त पीड़ाको सहते हुए तथा तत्काल ही चबे हुए बिस—कमल-तन्तुओंको छोड़कर ( तथा अपना ) मुँह मोड़कर चक्रवाल युगल—चकई-चकवा ( नामक पक्षी ) वियुक्त होकर आक्रन्दन करते हुए मूच्छित हो गये।

अरुणाभ पयोधरोंसे युक्त तथा नवस्नेही प्रेमियोंके रसमानस मनोहर ( वह ) सन्ध्या इस प्रकार सुशोभित थी मानो सूर्यका अनुगमन करती हुई दीप्ति ( किरणों ) रूपी स्वरूपवती वधुओंके चरणोंपर लगे हुए जपा-कुसुमका महावर ही हो।

घत्ता—चक्रवाक पक्षियोंने जिस प्रकार विदिशाओंमें करुण-क्रन्दन भर दिया उसी प्रकार दिशाओंमें भी। ऐसा प्रतीत होता था मानो मित्र—सूर्यके वियोगमें शोकसे सारा दिशामण्डल ही व्याप्त हो गया हो ॥१५०॥

